वर्षेष्विति। सुगमं न चरम। द्वन्द्वानि शीतोष्णादीनि ॥
वर्षेष्विति। सुगम न चरम्। शीत-उष्ण का नाम द्वन्द्व है।

अथ शास्त्रपरिसमाप्तिमङ्गलार्थं देवताः संकीर्तयन्नाह—

जयति जनमनिष्टादुद्धरन्ती भवानी
जयति निजविभूतिव्याप्तविश्वो मुरारिः।
जयति च गजवक्त्रः सोऽत्र यस्य प्रसादा-
दुपशमति समस्तो विघ्नवर्गोपसर्गः ॥ ४२ ॥

अब शास्त्र की परिसमाप्ति के मङ्गल के लिये देवताओं की स्तुति करते हुये कहते हैं—'अनिष्ट से लोगों की रक्षा करती हुयी पार्वती विजयिनी ( सर्वोत्कृष्ट ) हो, अपनी महिमा से विश्व को व्याप्त करने वाले विष्णु विजयी हो तथा जिनकी कृपा से समस्त बाधाओं का जाल नष्ट हो जाता है वे गणेश विजयी हों ॥ ४२ ॥'

जयतीति। सुगमम् ॥
जयतीति। सुगम है।

एवं रुद्रटकाव्यालङ्कृतिटिप्पणकविरचनात्पुण्यम्।
यदवापि मया तस्मान्मनः परोपकृतिरति भूयात् ॥

इस प्रकार रुद्रट के काव्यालङ्कार पर टीका लिखने से जो मुझे पुण्य मिला उससे ( मेरा ) मन परोपकार में आसक्त हो ॥

थारापद्रपुरीयगच्छतिलकः पाण्डित्यसीमाभव-
त्सूरिर्भूरिगुणैकमन्दिरमिह श्रीशालिभद्राभिधः।
तत्पादाम्बुजषट्पदेन नमिना सक्षेपसंप्रेक्षिण'
पुंसो मुग्धधियोऽधिकृत्य रचितं सट्टिप्पणं लघ्वदः ॥

थारापद्र नगर के गच्छ ( स्थान के ) तिलकभूत, विद्वता की सीमा, अनेक गुणों के स्थान श्रीशालिभद्र नाम के यहां एक विद्वान् हैं। उनके चरण कमल के भ्रमररूप नमिसाधु ने सक्षेपतः किसी वस्तु को देखने वाले पुरुष की स्वल्प बुद्धि का आधार लेकर इस संक्षिप्त सुन्दर टीका की रचना की है ॥

अज्ञानाद्यद्वितथं विवृतं किमपीह तन्महामतिभिः।
सशोधनीयमखिलं रचिताञ्जलिरेष याचेऽहम् ॥

'अज्ञान के कारण जो असार व्याख्यान हो गया हो उसे सुबुद्धिजन सर्वथा शुद्ध कर देंगे' इसके लिये हाथ जोड़कर मैं प्रार्थना करता हूँ ॥

सहस्रत्रयमन्यूनं ग्रन्थोऽयं पिण्डितोऽखिलः ।
द्वात्रिंशदक्षरश्लोकप्रमाणेन सुनिश्चितम् ॥
पञ्चविंशतिसंयुक्तैरेकादशसमाशतैः ( ११२५ ) ।
विक्रमात्समतिक्रान्तैः प्रावृषीदं समर्थितम् ॥

इति श्रीरुद्रटकृते काव्यालंकारे नमिसाधुविरचितटिप्पणसमेतः
षोडशोऽध्यायः समाप्तः ।

बत्तीस अक्षर के श्लोकों का प्रमाण निश्चित कर पूरे-पूरे तीन हजार ग्रन्थों से यह प्रणीत हुआ । (तथा) विक्रम संवत् ११२५ में इसका समर्थन किया गया ॥

इस प्रकार रुद्रट रचित काव्यालङ्कार में नमिसाधु विरचित टीका के
साथ सोलहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ।

समाप्तोऽयं ग्रन्थः ।

